हिन्दी—"हे भारतीय वीरो (आओ) हम सब मिलकर अपनी भारत-भूमि को स्वतन्त्र करें। अहा ! यह बड़ा अच्छा अवसर आया है, तुम लोग आनन्द कारक स्वराज्य को प्राप्त करो।

> इमे वृका आङ्ग्लशासका भोः !
> जापान-वास्तव्यजना अपीमे।
> द्वावप्यमू भारतवर्षराज्यं,
> संप्राप्तुकामौ बकतुल्यवृत्ती ॥१५॥

हिन्दी—हे भारतीय वीरो ! ये अंगरेज शासक भेड़िये हैं, और ये जापानी भी भेड़िये हैं, ये दोनों बगुले भगत भारतवर्ष के राज्य को प्राप्त करना चाहते हैं।

> रक्तप्रदानेन विना न मुक्तिः,
> कदापि लभ्या खलु भारतेन।
> सदाशु मे यच्छत देहरक्तं,
> दास्यामि युष्मभ्यमहं स्वराज्यम् ॥१६॥

हिन्दी—"इसलिये तुम सब भारत-भूमि की मुक्ति के लिये शीघ्र ही मुझे अपने शरीर का खून दो, अपने रक्त-दान से स्वराज्य प्राप्त होता है, मैं सबको स्वराज्य दूंगा।

> इमौ पराजित्य वयं त्रिवर्णं,
> राष्ट्रध्वजं गान्धिकृताग्रहस्तम्।
> सुदुर्गमे रक्तिमवर्ण दुर्गे,
> दिल्लीस्थिते स्थापयितारएतत् ॥१७॥

हिन्दी—"इन दोनों जापानी और अंगरेजी सैनिकों को जीतकर हम सब गान्धी जी के हाथ में थमाये हुए, इस तिरंगे राष्ट्रध्वज को दिल्ली स्थित ऊंचे लाल किले पर फहरायेंगे।

विनिर्गतं वीरमुखात् सुघोषं,
श्रुत्वा समासादितवीरभावाः ।
प्राणान् पणीकृत्य धृताऽस्त्र-शस्त्राः,
सार्धं द्विषद्भिर्युधमध्यतिष्ठन् ॥१८॥

हिन्दी—वीरवर के मुख से यह सुन्दर ललकार निकलती हुई सुनकर वीर भाव को प्राप्त हुए, अस्त्र-शस्त्रों से सुसज्जित भारतीय वीर प्राणों की बाजी लगाकर, दोनों शत्रुओं के साथ युद्ध करने लगे ।

सुभाष-संप्रेरितवीरभावं,
धृताऽस्त्र-शस्त्रं किल सैन्यमेतत् ।
आज़ाद हिन्देति धृताभिधानं,
ततस्तु विख्यातमभूत् पृथिव्याम् ॥१९॥

हिन्दी—निश्चय से इसके बाद सुभाष के द्वारा प्रेरित वीरभाव वाली, अस्त्र-शस्त्रों से सुसज्जित, यह "आजाद हिन्द नाम वाली, (वीर) सेना पृथिवी पर विख्यात हो गई ।

सुभाषनेताऽथ सुभाषनेता,
घोष सुघोषो जयहिन्द घोषः ।
"आज़ाद "आज़ाद" इति ध्वनिस्तु,
सर्वत्र देशाध्वनि गुञ्जितोऽभूत् ॥२०॥

हिन्दी—"नेता सुभाष, नेता सुभाष, "जयहिन्द जय-हिन्द" यह "नारा" "तथा आज़ाद" आजाद यह ध्वनि सर्वत्र देश के पथ-पथ पर गूँज गई ।

यद्यप्यसौ वीरवरस्य यत्नः,
साफल्यमाप्तो न विधेर्विरोधात् ।
तथापितेनाङ्गलशासनं तत्,
भीत-प्रभीतं नितरां बभूव ॥२१॥

हिन्दी—यद्यपि वीरवर सुभाष का यह प्रयास दैव के प्रकोप के कारण सफल तो नहीं हुआ, फिर भी इस प्रयास से अंग्रेजों का शासन निरन्तर भयभीत हो गया।

सुभाषसैन्याद् धृतवीरभावात्,
त्रस्तास्ततश्चाङ्गलशासकेशाः।
सन्धानमैच्छन्त च गान्धिना ते,
गन्तुं मनश्चक्रुरथस्वदेशम् ॥२२॥

हिन्दी—इसके बाद वीरता करने वाली, सुभाष की वीर आज़ाद हिन्द सेना से भयभीत अंगरेज-शासक, श्री गान्धी जी से निश्चयात्मक सन्धि की इच्छा करने लगे, और अपने देश को जाने की सोचने लगे।

अभूत् स्वतन्त्रस्य तु भारतस्य,
निमित्तभूतं स्फुटमस्य युद्धम्।
धन्यः सुभाषः स तु देशभक्तो,
न ज्ञायते कुत्र विलीन एव ॥२३॥

हिन्दी—स्पष्ट ही भारत की स्वतन्त्रता का प्रधान कारण सुभाष का युद्ध था, वह वीर नेता देश-भक्त सुभाष धन्य है, पता नहीं (आज) कहाँ छिप गया है।

सुभाष ! त्वं क्वासि, क्व नु वद विभासि स्ववपुषा,
यशोभिस्ते देशोऽव्रजदयमशेषो धवलताम्।
स्वदेशाय त्यागः, स खलु तव भागः सुनियतो,
यतो यातं दास्यं, तव तु पुनरास्यं न सुलभम् ॥२४॥

हिन्दी—हे सुभाष ! आज तुम कहाँ हो? बताओ कहाँ अपने शरीर से शोभायमान हो? तेरी कीर्ति-राशि से यह सारा भारत स्वच्छ हो गया है। निश्चय से अपने देश की स्वतन्त्रता के लिये जो तेरा बलिदान था, वह अपूर्व था, उसका उपहार तुम्हारे लिये (पृथक्) नियत था—जिन तुम्हारे बलिदानों के कारण दासता तो समाप्त हो गई, परन्तु तुम्हारे मुख-मण्डल का (दर्शन) सुलभ न हुआ।

सुभाष ! त्वदीये सुगेये चरित्रे,
मम प्रीतिरेषा जगद्वन्दिता स्यात् ।
इयं पद्यमाला त्वदीये सुकण्ठे,
मया याऽर्पिता सा वसेल्लोकचित्ते ॥२५॥

हिन्दी—हे सुभाष ! गाने योग्य तुम्हारे चरित्र के विषय में जगत् वन्दित मेरा यह प्रेम बना रहे। यह कविता-माला तेरे सुन्दर कण्ठ में जो मेरे द्वारा अर्पित हुई है, वह भारतीय जनों के चित्त में सदा रमी रहे।



## १२ देश-रत्न राजेन्द्रप्रसादः

यस्याकृतिः स्मिति-युता शुशुभे सदैव,
यस्य क्रियासु कथनेषु च साम्यमासीत् ।
यस्योज्ज्वलेषु चरितेषु नृणां ममत्वं,
"राजेन्द्र" एष जयति ज्वलितप्रतापः ॥१॥

हिन्दी—मुस्कान सहित जिसकी आकृति सदा शोभायमान रहती थी, जिसकी क्रियाओं में और भाषणों में एकता रहती थी जिसके उज्ज्वल चरित्रों में लोगों की सदा रुचि रहती थी, वह चमकते हुए प्रताप वाला "राजेन्द्र" जय को प्राप्त हो।

योऽसौ समुन्नतिपदेऽपि चिराय तिष्ठन्,
गर्वं दधौ न विजहौ च न सौम्यभावम् ।
सद्धर्ममार्ग विमुखो न कदाचिदासीद्,
दासी बभूव जनताऽस्य कृते यदीया ॥२॥

हिन्दी—चिरकाल तक उन्नति के पद पर विराजमान होते हुए भी अहंकार नहीं किया, और न अपने सौम्य भाव का ही त्याग किया। जो कभी भी धर्म-मार्ग से विमुख नहीं हुआ, जिसकी जनता इसके कार्यों के लिये दासी के समान (सेविका) बन गई।

सिद्धान्ततो न चलितो निज गान्धिवादाद्,
वादेषु सत्सु नितरामचलस्तपस्वी ।
उच्चोच्च सद्गुणगणैः प्रणतः स साधुः,
पुष्पैर्फलैः प्रणतवृक्ष इवातिरेजे ॥३॥

हिन्दी—अनेक वादो (सिद्धान्तो के रहते हुए भी जो अचल तपस्वी निरन्तर अपने गान्धी सिद्धान्त से चलायमान नहीं हुआ, वह सज्जन अपने उच्चतम गुणो के समूह से इसी प्रकार नम्र हुआ शोभायमान था, जैसे फूलो तथा फलों के भार से झुका हुआ वृक्ष शोभायमान होता है ।

यो भारतीयकृषकेण समः प्रतीतो,
गार्हस्थ्य-जीवन-गतोऽपि विदेह-तुल्यः ।
यो राज्य-कर्मणि युतोऽपि विरक्त आसीत्,
ऐश्वर्य वैभव-युतोऽप्यभिमान-शून्यः ॥४॥

हिन्दी—जो भारतीय किसान के समान जान पड़ता था, गृहस्थ जीवन को भोगता हुआ भी, विदेह राजाजनक के समान जान पड़ता था, जो राजकीय कार्यों में लगा हुआ भी विरक्त था, ऐश्वर्य और वैभव वाला होता हुआ भी निरभिमान था ।

सेवा परस्य खलु यस्य सुराष्ट्र-भक्तिः,
नि:स्वार्थ-भाव-सहिता सुजनैर्व्यलोकि ।
यो वस्तुतः समभवन्निजदेशरत्नम्,
सारल्यमूर्तिरपि शत्रुषु शौर्यदर्शी ॥५॥

हिन्दी—जिसकी राष्ट्रभक्ति निश्चय से सेवा-भाव को लिये हुए है, तथा निःस्वार्थभाव युक्त जिसको सज्जनों ने देखा है । जो वास्तव में देशरत्न था, सरलता की मूर्ति होता हुआ भी भारत-विरोधियो पर अपना पराक्रम दिखाने वाला था ।

समधिगम्य स राष्ट्रपतेः पदं,
समवलोक्य च भारत-दीनताम् ।
व्यतनुतेह मितव्ययता सुधी—
न ययते च विलासपथेक्वचित् ॥६॥

हिन्दी—बुद्धिमान वह राष्ट्रपति का पद प्राप्त करके (उधर) भारत की गरीबी देखकर यहाँ (अपने पद पर) उसने मितव्ययी जीवन बिताया, कहीं भी विला-

शिता के मार्ग पर नहीं चला। (राष्ट्रपति का मासिक वेतन दस हजार (रुपया है, परन्तु राजेन्द्र बाबू ने ढाई हजार मासिक की परम्परा इस पद के लिये घोषित की, और तब से वेतन का यही क्रम चल रहा है।

अहो ! तच्चरित्र कलङ्केन हीनं,
सदा भारतीयैः सुगीतस्वरूपम्।
इमे भारतीयाः स्वराष्ट्राधिपाश्च,
यथा देशरत्नस्य सर्वे चलन्तु ॥७॥

हिन्दी—अहा ! उनका चरित्र निष्कलंक है, भारतवासियों ने उसके स्वरूप का गुणगान किया है। ये भारतवासी तथा राष्ट्र के नायक देशरत्न राजेन्द्र बाबू के मार्ग से चले।

यो जन्म लब्ध्वाऽपि विहारभूमौ,
समग्रदेशं स्वगृहं ददर्श।
सदा समस्तानधिकारिवर्गान्,
स्वदेशभाषा व्यवहर्तुमूचे ॥८॥

हिन्दी—जिसने विहार-भूमि में जन्म पाकर भी समस्त देश को अपने घर जैसा देखा है, सदैव समस्त राष्ट्र के पदाधिकारियों को अपनी देशभाषा हिन्दी भाषा को ही व्यवहार करने को कहा है। (अपने समय में राजेन्द्र बाबू ने भिन्न-भिन्न विभाग के मन्त्रियों को हिन्दी भाषा में ही शपथ ग्रहण कराई थी।

निवृत्य यो राष्ट्रपतेः पदव्याः,
स्वकार्यं कालं च यदा समाप्य।
"सदाकताख्य" निजमाश्रमञ्च,
दिल्लीनगर्याश्चलितुं प्रवृत्त ॥९॥

हिन्दी—जो राष्ट्रपति के पद से अलग होकर और अपने कार्यकाल को जब समाप्त करके, दिल्ली से अपने सदाकत नामक आश्रम की ओर जाने लगा था।

गिरं स यामाह तदा सुधीरः,
सम्बोधयन् मित्रजनान् स्वकीयान् ।
तत्साधुतायाः किल तस्य सम्यड्_—
निदर्शनं प्रोज्ज्वलमुन्नतञ्च ॥१०॥

हिन्दी—तब वह धैर्यशाली अपने मित्रों को सम्बोधन करता हुआ जो वाणी बोला था। निश्चय से वह वाणी उसकी सज्जनता का उज्ज्वल और उन्नत अच्छा उदाहरण है।

"एतावताऽहं समयेन धीराः,
यदध्यतिष्ठं पदमेतदुच्चम् ।
तत् स्वर्ण-पाशेन निजं निबद्धं,
मत्वाऽद्य जातोऽस्मि ननु स्वतन्त्रः" ॥११॥

हिन्दी—हे धैर्यशाली साथियो ! जो मैं इतने समय से इस उच्च पद पर आसीन था, वह अपने आप को स्वर्ण पाश से बँधा हुआ मानकर रह रहा था आज वास्तव में मैं स्वतन्त्र हूँ।

"यथा शुको हाटकपञ्जरेऽपि,
यथान्न सौख्यं समुपैति तत्त्वात् ।
तथा मदीयाऽपि दशा प्रजाता,
मया यथार्थं हि सुखं न लब्धम्" ॥१२॥

हिन्दी—जैसे तोता सोने के पिंजरे में रहता हुआ भी वास्तविक सुख को प्राप्त नहीं कर सकता उसी प्रकार मेरी भी दशा हो गई थी, मैंने उस पद पर रहते हुए वास्तविक सुख प्राप्त नहीं किया।

"अद्य तन्त्र-विमुक्तस्य जीवनं मे सुखायहम् ।
याम्यहञ्च स्वकीयं तं, प्रस्थितोऽस्मि मुदान्वितः ॥१३॥

हिन्दी—आज बन्धन-मुक्त मेरा जीवन सुखी है, आज प्रसन्न हुआ मैं अपने आश्रम में प्रस्थान कर रहा हूँ।

सन्तोषामृत-तृप्तस्य, स्वानि कर्माणि कुर्वत ।
भुञ्जानस्यापि सौख्यानि, त्यागोऽस्याभूत् प्रिय: सदा ॥१४॥

हिन्दी—सन्तोष रूपी अमृत से छके हुए, अपने कर्तव्य का पालन करते हुए, सुखों को भोगते हुए भी इनका त्याग-भाव (सभी को) सदा प्रिय रहा है।

मुखे चित्ते तथा वाण्यां, पुत्रे मित्रे च सेवके।
सर्वत्रास्य प्रसादोऽभून्नहि नाम्न्येव केवलम् ॥१५॥

हिन्दी—इस (राजेन्द्र बाबू) के मुख पर चित्त में तथा वाणी में, पुत्र, मित्र और सेवक वर्ग में, सभी जगह (प्रसाद) प्रसन्नता थी, केवल नाम में ही (प्रसाद) नहीं था। (राजेन्द्र बाबू के नाम के बाद "प्रसाद" बोला जाता है, जिसका अर्थ है 'प्रसन्नता' परन्तु इनके प्रत्येक प्रयत्न में अपने सम्बन्धियों से भी प्रसन्नता ही थी।



# १३ चन्द्रशेखर आज़ाद

श्री चन्द्रशेखर कृतीस्वभू-यशोविभूत्या,
श्री चन्द्रशेखर-समः सकलै र्ददर्श ।
श्मश्रू-विलग्नकर एव सदैव तस्थौ,
देशं विमोचनमनाः परकीय तन्त्रात् ॥१॥

हिन्दी—श्री चन्द्रशेखर को अपने यश की विभूति से भगवान शंकर के समान सभी ने देखा, वह मूँछों पर हाथ रखकर ही सदा स्थित हुआ अपने देश को पराधीनता से मुक्त कराने की बात सोचता रहता था ।

"शान्त्या न जाल्मरिपवो ददति स्वराज्यं,
भीरोर्नयं तु कथयन्ति च शान्ति-नीतिम् ।
न्यायं त्यजन्तितृणवत् पुरुषाधमा ये,
आज़ाद आह रिपवस्तु न ते क्षमार्हाः ॥२॥

हिन्दी—जालिम शत्रु शान्ति से स्वराज्य नहीं देते और शान्ति की नीति को कायर की नीति कहते हैं । जो नीच पुरुष न्याय को तिनके के समान त्याग रहे हैं, आज़ाद कहता है, कि वे शत्रु क्षमा के योग्य नहीं हैं ।

आजानु बाहुयुगलो वृष कन्धरोऽसौ,
जाज्वल्य माननयनोदृढ़पीनवक्षाः ।
यज्ञोपवीतपरिशोभितकण्ठदेशः,
श्री चन्द्रशेखर इव स्वजनैर्व्यलोकि ॥३॥

*हिन्दी—घुटनों तक लम्बी भुजाओं वाला, बैल के समान कन्धों वाला,* चमकीले नेत्रों वाला, मजबूत चौड़ी छाती वाला, यज्ञोपवीत (जनेउ) से

शोभायमान कण्ठ वाला, उसे भगवान शंकर के समान अपने देश के निवासियों ने देखा था।

बाल्ये क्रमं स पठनस्य समाप्य शीघ्रं,
देशं विमोचयितुमर्पितवान् स्वमायुः।
आवश्यकीं सुसुखदामपि तां स्वशिक्षां,
देशस्य मुक्ति-समरान्न वरं विजज्ञे ॥४॥

हिन्दी—उसने बचपन में शीघ्र अपनी पढ़ाई का क्रम समाप्त करके अपने देश को मुक्त कराने के लिये अपनी आयु समर्पित कर दी। सुख देने वाली परम आवश्यक अपनी उस शिक्षा को भी अपने देश की मुक्ति के आन्दोलन से उसने श्रेष्ठ नहीं समझा।

यद्यप्यसौशुचिमनाः सुतपाः प्रशान्तो,
धीरो गुणी न कलहप्रिय एव दृष्टः।
किन्तु प्रशासक-कठोरनयं निरीक्ष्य,
क्रान्ति-प्रियश्च समरप्रिय एव जातः ॥५॥

हिन्दी—यद्यपि वह पवित्रमन, तपस्वी शान्त, धीर और गुणी तथा झगड़ालु नहीं देखा था, किन्तु अंगरेज शासकों की कठोर नीति को देखकर क्रान्तिकारी और युद्धप्रिय हो ही गया।

कारा-प्रविष्टो द्विषतां समक्षं,
पृष्टश्च तैर्वीतभयः स ऊचे।
आजाद नामास्मि सुभारतीय–
आजाद सर्वं ममदेश-मध्ये ॥६॥

हिन्दी—(पहली बार) जेल में बन्द हुआ शत्रुओं के सामने उनके द्वारा पूछे जाने पर वह निर्भय होकर बोला मेरा नाम आजाद है, मैं भारतीय हूँ, मेरा देश में सब कुछ आजाद ही है।

पिता च मे भारतदेश एव,
माता च मे भारतभूमिरस्ति ।
भ्राता च मे भारतदेश एव,
'आज़ाद' आज़ाद ममात्र सर्वम् ॥७॥

हिन्दी—भारत देश ही मेरा पिता है, भारत भूमि ही मेरी माता है, भारत (भारत देश) ही मेरा भाई है, मेरा यहाँ सब कुछ आजाद ही आजाद है ।

कशाऽऽघातैस्तीक्ष्णैर्निजरिपुकृतैर्नैव विपुलैः,
पदं धैर्यात् पृष्ठेकयमपि चचाल स्ववपुषः ।
स्वदेशस्यैवायं जय-जयरवं प्राह विपुलं,
द्विषस्तद्दाढ्येन क्षणमपि धृतिर्नैव विदधुः ॥८॥

हिन्दी—अपने शत्रु के द्वारा अधिक तथा तीव्र बेंतों के प्रहार किये जाने पर भी वह धैर्य के कारण अपने शरीर मे किसी भी प्रकार पीछे नही हटा । वह जोर-जोर से अपने देश के जय के नारे लगाता रहा, शत्रु उसकी दृढता से क्षण भर भी धैर्य धारण नही कर सके ।

वैदेशिकाः कथमितो विपुलार्थ-राशिं,
नीत्वा प्रयान्ति निजदेशमहो समन्तात् ।
दारिद्र्य-दानवरुजा परिपीडितान्तु,
हा भारतीय मनुजान् समुपेक्षमाणा ॥९॥

हिन्दी—विदेशी यहाँ से चारो ओर से अत्यधिक धनराशि को लेकर अपने देश को ले जा रहे है । निर्धनतारूपी राक्षस के रोग से पीडित भारतवासियो की इन्हे कोई परवाह ही नही है ।

एवं विचार्य मनसा सह मित्रवर्यैः—
"आज़ाद" धूम्रशकटीं सघनां लुलुण्ठ ।
"काकोरि" केस "इति तां घटनां जना वै,
प्रोच्य प्रमोदमधिकं हृदि धारयन्ति ॥१०॥

हिन्दी—यह मन में विचार कर अपने मित्रों के साथ आज़ाद ने खजाने से भरी रेल को लूट लिया, निश्चय से लोग उस घटना को 'काकोरी' केस कहकर हृदय में अत्यधिक प्रसन्नता धारण करते हैं।

"येऽपिस्वदेशस्य धन हरन्ति,
स्वदेशभक्तानिशं तुदन्ति।
तेषा तु हत्या धन-लुण्ठनं वा,
श्रेयस्कर नीतिविदो वदन्ति ॥११॥

हिन्दी—जो भी अपने देश का धन हरण करते हैं, (और) अपने देश-वासियों को सदा अत्यन्त पीडित करते हैं, उनकी हत्या या उनका धन लूटना नीतिकारों ने श्रेष्ठ बतलाया है।

पैशुन्यवृत्तिवितता निकृष्टा,
पदे पदे वर्तत एव देशे।
तेनैव वीरा निजदेशभक्ता,
निगृह्य पापैर्निगडैर्निबद्धा ॥१२॥

हिन्दी—इस भारत देश में बहुत बुरी चुगल-खोरी की आदत पग-पग पर फैली हो हुई है, उसी के कारण अपने देश के भक्त वीरों को पापी अंग्रेजों ने पकड़ कर हथकड़ियों से बाँध दिया।

"अश्फाक" बिस्मिल्ल"—समा प्रवीरा,
स्वदेशभक्ता बहवः स्वदेशे।
सघातिता हा पशुघातमेते,
पापैर्नृशंसैरंगरेजराजैः ॥१३॥

हिन्दी—अश्फाक बिस्मिल्ल जैसे स्वदेश भक्त बहुत से वीरों को अपने देश में पापी निर्दयी अंगरेजों ने पकड़कर पशुओं के समान पीट-पीट कर मार दिया।

अनेक लोभैर्विविधोपहारैः,
पुरः पुरस्कारनिवेदनैश्च ।
आजादमन्वेषणदत्तचित्ता,
न क्वापि संप्रापुरिमं नृशंसा ॥१४॥

हिन्दी—आजाद को खोजने में तत्पर निर्दयी अंगरेज (खोजने वालो को) अनेक लोभ विविध उपहार तथा नकद (अधिक) इनाम देकर भी, कहीं भी उसे न प्राप्त कर सके।

क्षणमिह बभौ, गच्छँश्चासौ, ततोऽपि ययौ क्षण,
विविध गतिभिः, स्थान स्थानं भ्रमन् न गत' क्लम् ।
निजरिपुगणान् पृष्ठे लग्नान् बहून् स तु मारयन्,
चिरमिह निज, रक्षन् धीरो, बभूव रणञ्जयः ॥१५॥

हिन्दी—वह चलता हुआ क्षण मे यहाँ और क्षण मे वहाँ दिखाई दे रहा था, अनेक पैतरो से इधर-उधर घूमता हुआ थका नहीं। अपने पीछे आते हुए शत्रुओं को मृत्यु का मार्ग दिखाता हुआ, बहुत समय तक अपने को बचाता हुआ वह धीर युद्ध मे विजयी बना रहा।

वधं कुर्वन् वीर, क्षणमपि रिपूणां, न विरत,
क्वचित् ससत् सौधे, क्वचिदपि च मार्गे, श्रुत इह ।
परिव्याप्तो देशे, विभुरिव बभौ "शेखर" कृती,
पुरः स्यातु तस्य, क्वचिदपि शशाकात्र न रिपुः ॥१६॥

हिन्दी—वह वीर शत्रुओं का वध करता हुआ क्षणभर भी शान्त न हुआ, कहीं तो ससद भवन मे, और कहीं मार्ग मे चलता हुआ सुना गया, वह शेखर व्यापक ब्रह्म की भाँति सब जगह समाया हुआ सा शोभा पा रहा था, कहीं भी कोई भी शत्रु उसके सामने न टिक सका।

अथैकदा तं परिमार्गमाणा,
धृतास्त्रशस्त्रा बत शत्रुसेना ।
क्रूरस्वभावा दुर्दैवयोगात्,
प्रयागराजोपवने ददर्श ॥१७॥

हिन्दी—इसके बाद किसी दिन उसकी खोजती हुई, अस्त्र-शस्त्र धारण किये हुए, निर्दयी स्वभाव वाली शत्रु सेना ने दुर्भाग्यवश प्रयागराज के एक बाग में देखा।

बभूव युद्धं तुमुलं तदा तु,–
"आजाद वीरस्य चिरं द्विषद्भिः।
एकस्य नैकैः सह योधनं किम् ?
"आजाद ऊचे निज शत्रु-सेनाम् ॥१८॥

हिन्दी—उस समय शत्रुओं से बहुत समय तक वीर आजाद का भयंकर युद्ध हुआ, आजाद शत्रुओं से बोला कि मुझ अकेले का तुम अनेकों के साथ युद्ध करना कोई वीरता नहीं है।

यो यं विनाशयितुमत्र करोति यत्नं,
सोऽप्याशु नश्यति विधेर्नियमेन लोके।
यं धूममग्निरपसारयति क्षणं स,
भूत्वाऽम्बुदः शमयति सलिलैस्तमेव ॥१९॥

हिन्दी—इस संसार में जो जिसको मिटाना चाहता है, वह विधि के नियम के अनुसार संसार में शीघ्र ही नष्ट हो जाता है। अग्नि जिस धुँवे को अपने से बाहर निकालती है, वही धुँवा तत्काल बादल बनकर अपने जलों से उस अग्नि को बुझा देता है (शान्त कर देता है)।

हे ! आंगलाः ! वीरगतिर्ममेयं,
स्वतन्त्रतायै नियनं गतस्य।
क्षिप्रं भवित्री भवतां क्षयाय,
तथा च राज्यस्य विनाशनाय ॥२०॥

हिन्दी—हे अंगरेजो ! स्वतन्त्रता के लिये वीरगति को प्राप्त हुए मेरा यह बलिदान शीघ्र ही तुम्हारे साथ ही तुम्हारे राज्य के नाश के लिये होगा।

यत् कर्म "डायरखलेन कृतं विनिन्द्यं,
निर्दोष बालवनितानर-मारणस्य।
"जल्यान नाम्न्युपवने जनशोणितार्द्रे,
तस्यैनसो फलमवश्यमवाप्स्यथेति ॥२१॥

हिन्दी—दुष्ट डायर ने लोगो के खून से गीले जलियान वाले बाग में निरपराध अनेक बच्चो स्त्रियो और मनुष्यो के मारने का जो निन्दनीय कर्म किया था, तुम लोग उस पाप का फल अवश्य प्राप्त करोगे।

निर्दोष-रक्तं विफल न याति,
प्रपीडिताश्रूण्यपि घातकानि।
क्रूराणि कर्माणि भवत कृतानि,
नूनं करिष्यन्ति भवद् विनाशम् ॥२२॥

हिन्दी—निरपराध मनुष्यो का खून निष्फल नही जाता, पीडित मनुष्यो के आंसू भी घातक होते हैं, आप लोगो के द्वारा किये हुए क्रूर कर्म निश्चय ही आपका विनाश कर देंगे।

भौतिकेन शरीरेण, यदि चन्द्रोज्ज्वलं यशः,
प्राप्नुयाम् विधि योगेन, तद् विधेयं मयाऽधुना ॥२३॥

हिन्दी—यदि दैव योग से मैं—मिटने वाले—पंचमहाभूतो के शरीर से चन्द्रमा की किरणो के समान स्वच्छ यश प्राप्त करता हूँ, तो मुझे इस समय यह अवश्य करना चाहिये।

पारतन्त्र्य-सुधा त्याज्या ग्राह्यं स्वाधीनता विषम्।
स्वातन्त्र्ये निधनं श्रेयः पारतन्त्र्यं भयावहम् ॥२४॥

हिन्दी—परतन्त्रतारूपी अमृत त्यागना चाहिये (और) स्वाधीनतारूपी विष ग्रहण करना चाहिये। स्वतन्त्रता का मरना भी अच्छा ही है, पराधीनता का जीवन भी भयदायक है।

निरस्त्रमेतर्हि हताशमेवं,
मां मा सजीवं रिपव स्पृशन्तु।
"आजाद भूत्वैव स्वयं म्रियेऽहं–
मितीरयित्वा स्व बलिं ददौ सः ॥२५॥

हिन्दी—खाली हाथ निराश इस समय शत्रु मेरे जीवित शरीर को न छुवे, मैं आजाद होकर ही मरूँगा, यह कह उसने वहीं स्वयं अपना जीवन भेंट दे दिया।

अये! वीर! ते जीवनं यावदासीन्–
न तावत् पराधीनता-पाशबद्धम्।
पुरोवर्तिनञ्चापि मृत्युं निशाम्य,
म्रियेऽहं स्वयं नूनमाजाद भूत्वा ॥२६॥

हिन्दी—हे वीर आजाद! तुम्हारा जितना भी जीवन था, उतना पराधीनता के बन्धन में नहीं बँधा, सामने खड़ी मृत्यु को भी तुमने यह कह दिया कि मैं पराधीन होकर नहीं मरूँगा, किन्तु आजाद होकर स्वयं ही मर रहा हूँ।

अये! वीर! आजाद! मन्ये प्रपीता,
त्वयाधैर्यभाजा सुधा देशभक्तेः।
अतस्त्वा न जातु क्वचिद् बाधते स्म,
क्षुधायास्तृषायाश्च चिन्ताऽत्र लोके ॥२७॥

हिन्दी—हे वीर आजाद! धैर्यशाली तुमने देश-भक्ति का अमृत मानो पिया था, इसी हेतु इस लोक में तुम्हें भूख और प्यास की चिन्ता कभी भी कहीं भी नहीं सताती थी।

यथैकदीपो विविधान् प्रदीपान्,
सकृत् पुरो ज्वालयति क्षणेन ।
हुतात्मना तस्य तथैव देहो,
हुतात्मदीपा बहवः प्रसूताः ॥२८॥

हिन्दी—जैसे एक दीपक अनेक दीपकों को एक साथ ही क्षणभर में प्रत्यक्ष जला देता है, उसी प्रकार उस वीर की बलिदान हुई आत्मा ने अनेक आत्म-बलिदान करने वाले जीवनरूपी दीपक जला दिये ।

स्वदेशस्यैवार्चां, विदधति सदा ये, हितधिया,
जगज्जेतारस्ते, यशसि नहि येषां मलिनता ।
सुरैर्वन्द्याः स्वर्गे, विमलमतयस्ते नरवराः,
विरच्यन्ते ग्रन्थाः कविभिरथ येषां गुणगणैः ॥३०॥

हिन्दी—जो वीर सदैव स्वदेश के हित के विचार से अपने देश की पूजा करते है, तथा जिनके यश मे (तनिक) भी मलिनता नही है, वे ही जगत् विजयी हैं । वे ही स्वच्छ बुद्धि वाले श्रेष्ठ मनुष्य स्वर्ग मे देवताओ के द्वारा वन्दनीय हैं, जिनके गुणगणो से युक्त ग्रन्थ कवियो द्वारा रचे जाते है ।

धन्या सा जननी धन्यो, जनकोऽपि [illegible] तादृशः ।
याभ्यामनार्थनाशाय, प्रसूतश्चन्द्रशेखरः ॥३०॥

हिन्दी—वह माता धन्य है, और वह पिता भी धन्य है, जिन दोनो ने (परतन्त्रतारूपी) अनर्थ को नष्ट करने के लिये चन्द्रशेखर जैसे वीर को जन्म दिया ।

----

## १४ सरदार भगतसिंहः

यं पुत्ररत्नमथ वीरवरञ्च लब्ध्वा,
पंजाबभूमिरियमद्य बभूव धन्या ।
तं को न राष्ट्र-पुरुषं भुवि वेत्ति सम्यग्,
जीवन्तमद्य यशसा खलु भक्तसिंहम् ॥१॥

हिन्दी—जिस पुत्ररत्न और वीर श्रेष्ठ को पाकर यह पंजाब की भूमि आज धन्य हो गई है, निश्चय से उस यशस्वी शरीर से जीवित राष्ट्र पुरुष भगतसिंह को आज अच्छी भांति कौन नहीं जानता ?

गौरांगशासक-कृतं हननं समीक्ष्य,
स्वातन्त्र्य हेतु-यतमान नृणां समन्तात् ।
यो ग्रीष्मभास्कर इवोग्रमनाः प्रभूय,
तद् ध्वंसनाय शपथं कृतवान् प्रवीरः ॥२॥

हिन्दी—अंगरेज शासकों द्वारा अपनी स्वतन्त्रता के लिये यत्न करते हुए मनुष्यों की सब ओर की जाती हुई हत्या को देखकर जिस वीर ने ग्रीष्मकाल के सूर्य के समान प्रचण्ड होकर उन अंगरेजों के शासन को नष्ट करने की शपथ ग्रहण की थी ।

गौरांगनीच हतकेन विनाऽपराधं,
येनापि "लाजपत" एष हतोऽधुना नु,
सोऽपि प्रयास्यति मया यमगेहमाशु,
शृण्वन्तु राजपुरुषाः ! मम भीष्म घोषम् ॥३॥

हिन्दी—जिस नीच घातक अंगरेज ने बिना अपराध के इस लाला लाजपतराय को इस समय मारा है, वह भी मेरे द्वारा शीघ्र ही यमलोक (मृत्युलोक) भेजा जाएगा, हे अंगरेज शासको ! मेरी यह भीष्म प्रतिज्ञा सुनो ।

पूर्णेप्रणे सति विशुद्धमना सुधीरः,
कारानिवासबहुकष्टमनुप्रपन्नः ।
श्रुत्वाऽऽत्मनो मरणवृत्तमपि स्वशत्रुन्,
गर्जन् गजाधिप इव प्रणवीर ऊचे ॥४॥

हिन्दी—प्रतिज्ञा के पूर्ण होने पर विशुद्ध मन वह धैर्यशाली जेल के निवास के बहुत कष्टों को भेलता हुआ, अपनी मृत्यु के समाचार को सुनकर गरजता हुआ अपने शत्रु से (इस प्रकार) बोला ।

लोभो भयं न मम चेतसि कामभाव,
स्वार्थान्धवृत्तिरथवा नहि काचिदिच्छा ।
देशानुरक्तिरियमेव दिवानिशं मे,
स्वार्थं विहाय रमते हृदयेऽनुवेलम् ॥५॥

हिन्दी—मेरे चित्त मे लोभ, भय, कामभाव, स्वार्थपरता, या और कोई भी इच्छा नही है । केवल स्वार्थ त्यागकर यह देशप्रेम ही रात-दिन मेरे हृदय मे प्रतिक्षण रम रहा है ।

"त्वं मां विदारय विकर्तय खण्डयाशु,
निर्वासयात्म भवनात् क्वचिदन्यदेशम् ।
इष्टात् पथस्तु चरणौ न चलिष्यतो मे,
गौरागराज ! शृणु रे मम भीष्मघोषम् ॥६॥

हिन्दी—हे घातक ! तू मुझे चीर दे, काट दे, शीघ्र ही टुकड़े-टुकड़े कर दे, अथवा मुझे यहाँ से कहीं और देश निकालने का दण्ड दे दे, किन्तु मेरे दोनों पैर अपने लक्ष्य पथ से जरा भी पीछे नही हटेंगे, हे अंगरेज शासक ! मेरे इस भयंकर घोष को सुन ।

"अङ्गानि मे दहतु शासककोपवह्निः,
कामं शरीरमिदमाशु विनाशमेतु ।
किन्तु ब्रवीमि भवता द्विषता पुरस्तात्,
छी भारतीय वसुधा विजयं मुखेन ॥७॥

हिन्दी—चाहे मेरे अङ्गों को अगरेज शासकों की क्रोध की अग्नि जलादे या चाहे मेरा यह शरीर शीघ्र ही नष्ट हो जाए, किन्तु मैं तुम शत्रु अगरेजो के सामने पूज्य भारत माता की जय को मुख से (अवश्य) कहूँगा ।

"यत्रापि कुत्रापि गतो भवेयं,
घोरामवस्था प्रतिपद्यमानः ।
अकिञ्चनः किञ्चन एव योऽहं,
स्वदेशभक्तेर्मधु सपिवेयम् ॥८॥

हिन्दी—मैं कहीं भी चला जाऊँ, कष्टदायक अवस्था को भी भले ही प्राप्त हो जाऊँ मैं दरिद्री रहूँ या जो कुछ भी मेरे पास रहे, मैं जैसा भी हूँ स्वदेश-प्रेम का मधुपान करता रहूँ ।

क्रूरा ! धृतोऽञ्जलिरयं बलिरेव दत्तः,
कामो मया प्रहरताऽत्र यथाभिलाषम् ।
अभ्यर्थये वितथयाङ्मय पांसुवर्षै-
र्मामाऽऽविलीकुरुत कीर्तिनदीं ममेमाम् ॥९॥

हिन्दी—हे निर्दयी शासको ! मैं करबद्ध प्रार्थना करता हूँ, मैं अपना यह शरीर तुम्हें बलि के रूप में दे रहा हूँ इस पर यथेष्ट प्रहार करो, किन्तु प्रार्थना करता हूँ कि मेरी इस यश रूपी नदी को झूठी निन्दारूपी धूलि से मैली (कलंकित) मत करो ।

यत्र कायेन जीवामि, न यत्र मरणाद् भयम् ।
भीतिर्वेऽस्मिन् शरीरेतु, ममनास्या प्रश्रमेत ॥१०॥

हिन्दी—मैं यश रूपी शरीर से अमर होकर जीवित रहना चाहता हूँ। जहाँ कोई भी मरने का भय नहा है। इस पचभूतो से बने शरीर मे मेरी कोई भी रुचि नही है।

धूर्ताः प्रवञ्चनपरा उपगम्यकेचित्,
वाटूक्तिभिश्च कथयन्ति दिवानिशं माम्।
गौरांगराजमनुनीयलभस्व मुक्ति,
भोगांश्च भुङ्क्ष्व कथमद्य न भक्तसिंह ! ॥११॥

हिन्दी—धूर्त और ठग कुछ लोग मेरे पास आकर रात दिन अपनी खुशामदी बातो से बहकाकर मुझसे कहते है, कि हे भगतसिंह ! अगरेज शासको से माफी माँगकर जेल से मुक्ति प्राप्त कर क्यों नही अब सासारिक भोगों को भोगता ?

मा प्राप्य मूढमनसो ब्रुवतेऽत्र चान्ये,
हे भक्तसिंह ! ललना प्रणयीभवेस्त्वम्।
तांस्तु ब्रवीमि सकल ललना स्वरूपं,
श्लाघ्य तु मूढमनुजै नहि यत्नलभ्यम् ॥१२॥

हिन्दी—कुछ और मूर्ख लोग यहाँ मर पास आकर मुझसे कहते है, हे भगत सिंह ! तू अपनी प्रेयसी के प्यार को क्या नही प्राप्त करता, मैं उनसे अपनी प्रेयसी के उस प्रशसनीय स्वरूप को बताता हूँ, जो मूर्ख देश—द्रोहियो द्वारा प्रयत्न करने पर भी प्राप्त नही किया जा सकता।

"एषाऽङ्गनेव गलबन्धनकालरज्जु-
र्मत् स्वागताय समयं किमुनेक्षतेऽद्य ?
तस्मान्मया तदितरा ललना निरस्या,
कान्तेन शुद्धमतिना कुलटाऽङ्गनेव ॥१३॥

हिन्दी—यह प्रेयसी की भाँति मेरे गले म भुजा डालकर झूलने वाली गले की फाँसी की रस्सी मेरे स्वागत के लिये क्या आज समय की प्रतीक्षा नही कर

रही है ? इसलिये एक पत्नीव्रत पति की भाँति मैं फाँसी की रस्सी रूपी पत्नी से ही अपने कण्ठ का स्पर्श करा सकता हूँ, और किसी भी स्वेच्छाचारिणी स्त्री से अपने कण्ठ का स्पर्श नहीं करा सकता।

गोरांगशासन विरोध-विवर्धनेन,
देहक्षतिर्मम भविष्यति नूनमेव।
देशानुरक्तिरियमत्र हृदि स्थिता तु,
मामद्य योजयति देह विसर्जनाय ॥१४॥

हिन्दी—अंगरेजी राज्य के विरोध के बढने से मेरे शरीर का नाश अवश्य होगा, किन्तु मेरे शरीर मे स्थित यह देश-भक्ति का प्रेम मुझे आत्म बलिदान के लिये प्रेरित कर रहा है।

स्वदेश रागो जननी मता मे,
स्वदेश रागश्च ममैकबन्धु.।
स्वदेश रागो द्रविणं सखा मे,
स्वदेश रागो मम देवदेवः ॥१५॥

हिन्दी—स्वदेश-प्रेम ही मेरी माता है, और स्वदेश-प्रेम ही मेरा एकमात्र बन्धु है, स्वदेश–प्रेम ही मेरा धन मित्र है, स्वदेश–प्रेम ही मेरा सबसे बड़ा देवता है।

कांक्षामि भारतभुवं परराज्यमुक्तां,
गौराङ्गदास्यमतिसौख्यकरं न चेहे।
कामं सुवैभवभृतात् परकीय राज्याद्,
राज्यं स्वकीयमपि शून्य धनं समीहे ॥१६॥

हिन्दी—मैं भारत भूमि को अंगरेजी राज्य से मुक्त करना चाहता हूँ। अत्यन्त सुखदायक अंगरेजो की गुलामी को नही चाहता, मैं अच्छी प्रकार वैभव से भरे पराये राज्य से अपने धनहीन स्वराज्य को अच्छा मानता हूँ।

प्रभुतां भोगेच्छां क्वचिदपि समीहे न मनसा,
स्पृहा मे राज्यस्य क्वचिदपि न चित्ते विलसति ।
रमा रम्या रामा मम हृदि पदं नैव कुरुतः,
स्वदेशस्यैवार्चा मनसि मम शुद्धा विजयते ॥१७॥

हिन्दी—मैं अपने मन से अधिक विषय वासना को कहीं भी नहीं चाहता, न मेरे मन में स्वयं राजा बनने की ही इच्छा है। सुन्दर स्त्री तथा लक्ष्मी भी मेरे हृदय में स्थान नहीं प्राप्त कर सकती। मेरे मन में तो केवल शुद्ध स्वदेश की आराधना ही रमी हुई विजय लाभ कर रही है।

असारेऽस्मिँल्लोके मम दृशि ससारा जनिधरा,
रतिभ्यः सर्वाभ्यो निजभुवि रतिर्मे रुचिकरा ।
धनेभ्यः सर्वेभ्यो मम धनमियं देश वसुधा,
अतोऽस्यै सर्वस्वं स्वयमुपहरामि प्रियतरम् ॥१८॥

हिन्दी—इस असार संसार में मेरी दृष्टि में सार युक्त जन्म-भूमि है, (संसार के) सभी प्रेमों से अपनी मातृ-भूमि का प्रेम मुझे रुचिकर है, सभी वैभवों से प्यारा मेरा धन मेरी देश भूमि है इसलिये इसके लिये मैं अपनी प्रिय से प्रिय वस्तु तथा सर्वस्व भी न्यौछावर कर सकता हूँ।

यथाऽग्नौ स्वर्णाभा विमल विमला भाति सतत
तथा स्वातन्त्र्याख्ये ज्वलति दहने प्राणशलभः ।
पतित्वा, त्यागाभां झटिति लभतां दिव्यपदवीं,
परत्रेह स्वच्छा मम विमलकीर्तिः प्रसरतु ॥१९॥

हिन्दी—जैसे अग्नि में पड़कर सोना अधिक स्वच्छ होकर निरन्तर चमकता है, उसी प्रकार स्वतन्त्रता के आन्दोलन रूपी अग्नि के जलने पर मेरा प्राणरूपी पतंगा (परवाना) गिरकर शीघ्र ही बलिदान की दिव्य पदवी को प्राप्त करे, और इस लोक तथा परलोक में मेरी स्वच्छ और निर्मल कीर्ति फैल जाए।

सकलसुखदा स्वर्णाभेयं प्रिया मम देशभूः,
सुजलसुफला देवेभ्योऽपि प्रिया बहुसौख्यदा।
धृतबहुगुणा कीर्त्यारम्या जनैर्विबुधैः प्रिया,
निखिल सुखदं स्वर्गं त्यक्त्वा स्वभूरति भाति मे ॥२०॥

हिन्दी—सभी सुख देने वाली सुनहरी चमक वाली यह मेरी देश-भूमि, अच्छे जल तथा फलों वाली बहुत सुख देने वाली, देवताओं से भी प्यारी, अनेक गुणों वाली कीर्ति से रमणीय विद्वानों को प्यारी अपनी देश-भूमि भारत-भूमि मुझे सम्पूर्ण सुख देने वाले स्वर्ग से भी प्यारी है।

स्वातन्त्र्य देव्याः शरणं प्रपद्ये,
स्पृहा मदीये हृदयेऽस्ति नान्या।
स्वातन्त्र्य देव्यं स्पृहयामि नित्यं,
स्वर्गापवर्गस्य सुखं विहाय ॥२१॥

हिन्दी- स्वराज्य की देवी की मैं शरण प्राप्त करता हूँ, मैं मेरे हृदय में और कोई इच्छा नहीं है स्वर्ग और मुक्ति का सुख छोड़कर मैं स्वराज्य की देवी के लिये सदा तरसता हूँ।

यस्या रजो मे परमा विभूति—
र्यस्या रजः कल्पतरुर्मतो मे।
यस्या रज कामदुघा मदीया,
तस्या कृतेऽहं सकलं त्यजामि ॥२२॥

हिन्दी—जिसकी धूल मेरी सबसे बड़ी सम्पत्ति है, जिसकी धूल मेरे लिये कल्पवृक्ष है, इसकी धूल मेरे लिये कामधेनु है, और इसके लिए मैं सब कुछ छोड़ सकता हूँ।

अङ्केषु लग्नमिदमाशु रजोनु यस्या,
स्वर्गीयसौख्यमपि दूरमधश्चकार।
या जन्मदाऽस्मि मम पूर्वजपूज्य पुंसा,
तस्यै भुवे सकलमद्य सुखं त्यजामि ॥२३॥

चित्त म तीर्थ के ममान थी, उम देश-भूमि के लिये मैं प्रत्येक वस्तु तिनके के समान छोड रहा हूँ।

न लोकैषणा नापि वित्तैषणा मे,
न पुत्रैषणा काचिदन्या न तृष्णा।
समीहे पर देशभूमि स्वकीया-
पराधीनता पाशतो मुक्तिमाप्ताम् ॥२७॥

हिन्दी—न मुझे लोकैषणा है, न धन की तृष्णा है, न पुत्र की तृष्णा है, न और कोई तृष्णा है केवल मैं अपनी देश-भूमि का पराधीनता के बन्धन से मुक्त हुई चाहता हूँ।

शीतलेन्दु किरणोज्ज्वल यशो,
भारतीयवसुधाकुटुम्बकम्।
पारतन्त्र्य बन्धनाज्जुगुप्सनं,
सभवन्तु मम जन्म-जन्मनि ॥२८॥

हिन्दी—शीतल चन्द्रमा की किरणो के स्वच्छ यश भारत की भूमि के मानव मात्र को अपना कुटुम्ब, पराधीनता के बन्धन मे घृणा मुझे जन्म-जन्म मे ये सब मिलते रहे।

एतेऽपि मे सहचरा सुखदेव मुख्या,
श्री राज राजगुरवो विजयं लभन्ताम्।
ये देशभक्तिमचला हृदि धारयन्तो,
नोज्झन्ति मेऽपि सुपथ बहुलोभदानात ॥२९॥

हिन्दी—ये मेरे साथी सुखदेव व राजगुरु आदि विजय को प्राप्त करें, जो हृदय मे देश की अटल भक्ति को धारण करते हुए अत्यन्त लोभ दिये जाने पर भी मेरे पथ को नहीं त्याग रहे हैं।

हिन्दी—जिसकी धूल मेरे अङ्गों में लगी हुई शीघ्र ही स्वर्गीय सुख को भी निष्कृट कर देती थी, जो मेरे जन्मदाता पूर्वज पूज्य पुरुषों की भी जन्मदात्री है, उस देश-भूमि के लिये आज मैं सम्पूर्ण सुख त्याग रहा हूँ।

यस्या भुवो रजसि मे शिशुता व्यतीता,
यत्रास्मि जानुयुगलेन सरन् प्रसन्नः।
उत्थाय यत्र विलुठन् व्यचरं समन्तात्,
तस्यै भुवे सकलमद्य तृणाय मन्ये ॥२४॥

हिन्दी—जिस भूमि की धूल मे मेरा बचपन बीता था, जहाँ मैं दोनों घुटनों के बल से सरकता हुआ प्रसन्न रहता था, जहाँ उठकर लुढकता हुआ मैं चारो ओर घूमता था, उस भूमि के लिये आज मैं सभी सुखों को तिनके के समान मान रहा हूँ।

यद् धूलि मज्जनतया मम देह दीप्तिः,
सर्वेण बान्धवजनेन मुदाऽवलोकि।
यद् धूलिलेप-मलिनोऽपि सुरत्नभूत,
क्रीडाश्रयो समभवं पितुरस्मि बाल्ये ॥२५॥

हिन्दी—जिसकी धूल के स्नान से मेरे शरीर का तेज सभी बन्धुओं ने प्रसन्नता पूर्वक देखा था, जिसकी धूल के लेप से मलिन शरीर भी मैं स्वच्छ रत्न सा बना हुआ, बचपन मे पिता की गोद मे बैठा था, (धूल भरा हीरा कहलाया था)।

बाल्येऽवधूत इव यत् मृदि मोदमानः,
क्रीडञ्च वीतभय एव सदा प्रसन्नः।
यद् धूलिरेव मम चेतसि तीर्थकल्पा,
तस्यै भुवे तृणमिवास्मि तु संत्यजामि ॥२६॥

हिन्दी—बचपन मे जिसकी मिट्टी मे लोट-पोट हुआ मैं, सहर्ष अवधूत वैरागी के समान निर्भय खेलता हुआ सदा प्रसन्न रहता था, जिसकी धूल मेरे

चित्त मे तीर्थ के समान थी, उस देश-भूमि के लिये मैं प्रत्येक वस्तु तिनके के समान छोड रहा हूँ।

न लोकैषणा नापि वित्तैषणा मे,
न पुत्रैषणा काचिदन्या न तृष्णा।
समीहे परं देशभूमिं स्वकीया-
पराधीनता-पाशतो मुक्तिमाप्ताम् ॥२७॥

हिन्दी—न मुझे लोकैषणा है, न धन की तृष्णा है, न पुत्र की तृष्णा है, न और कोई तृष्णा है केवल मैं अपनी देश-भूमि को पराधीनता के बन्धन से मुक्त हुई चाहता हूँ।

शीतलेन्दु किरणोज्ज्वलं यशो,
भारतीयवसुधाकुटुम्बकम्।
पारतन्त्र्य वसनाज्जुगुप्सनं,
संभवन्तु मम जन्म-जन्मनि ॥२८॥

हिन्दी—शीतल चन्द्रमा की किरणों से स्वच्छ यश, भारत की भूमि के मानव मात्र को अपना कुटुम्ब, पराधीनता के बन्धन में घृणा, मुझे जन्म-जन्म मे ये सब मिलते रहे।

एतेऽपि मे सहचरा. सुखदेव मुख्या:,
श्री राज राजगुरवो विजयं लभन्ताम्।
ये देशभक्तिमचला हृदि धारयन्तो,
नोज्झन्ति मेऽपि सुपथ बहुलोभदानात् ॥२९॥

हिन्दी—ये मेरे साथी सुखदेव व राजगुरु आदि विजय को प्राप्त करे, जो हृदय मे देश की अटल भक्ति को धारण करते हुए अत्यन्त लोभ दिये जाने पर भी मेरे पथ को नहीं त्याग रहे हैं।

विमोचनात् प्राक् तव देशभूमे !
स्वर्गं व्रजन्नस्मि हताश एव ।
जन्मान्तरे मोचयितुं पुनस्त्वां,
ध्रुवं यतिष्येऽस्मि तु भक्तसिंहः ॥३०॥

हिन्दी—हे देश-भूमि ! तेरे मुक्त कराने से पूर्व ही मैं निराश होकर स्वर्ग जा रहा हूँ । मैं भक्तसिंह दूसरे जन्म में निश्चय ही फिर तुझे मुक्त करूँगा ।

अद्यापि तस्य सततं निकटे चितायाः,
शब्दो भटैश्च बलिकर्म दिशन् श्रुतोऽस्ति ।
आकर्ण्य यं बहुभटा निजदेशभूम्यै,
हर्षेण हव्यमिव जीवनमर्पयन्ति ॥३१॥

हिन्दी—आज भी उस (भगतसिंह) की चिता (समाधि) के निकट निरन्तर वीर देश-भक्त सिपाहियों को देश के लिये मर मिटने का शब्द सुनाई देता है, जिसको सुनकर (आज) भी बहुत से देश-भक्त वीर अपना जीवन देश के हित के लिये सहर्ष यज्ञ की आहुति के समान अर्पण कर देते हैं ।

अहो ! भक्तसिंहस्य दिव्यं चरित्रं,
जनेभ्यः सदा प्रेरणादायकं वै ।
शिवं सौख्यदं पावनं पावनानां,
स्वराष्ट्रस्य भक्तिं दिशेत् पाठकेभ्यः ॥३२॥

हिन्दी—अहा ! भगतसिंह का दिव्य चरित्र निश्चय से लोगों को सदा प्रेरणा-दायक कल्याण कारक, सुखदायक पवित्रों में पवित्र बनकर पाठकों को स्वदेश भक्ति की शिक्षा देता रहेगा ।

वीरप्रसू सा जननी पिता च,
धन्यावुभौ कीर्ति लतां दधाते।
दास्यान्धकारस्य विनाशनाय,
याभ्यामसौ वीरसुतः प्रसूतः ॥३३॥

हिन्दी—वह वीर पुत्र को जन्म देने वाली माता तथा पिता दोनों धन्य हैं, और यशस्वी हैं, जिन्होंने दासता रूपी अन्धकार को मिटाने के लिये इस वीर पुत्र (भगतसिंह) को जन्म दिया था।



सीमान्त गान्धी

# १५ 'अब्दुल गफ्फार खाँ

स्वजन्मना येन पठान-वंशः,
कृतः कृतार्थो गुणिना वरेण ।
गान्धीव सत्याग्रह पूर्ण-निष्ठ
जयत्यसौ "अब्दुलखान गान्धी ॥१॥

हिन्दी—गुणियों में श्रेष्ठ जिसने अपने जन्म से पठान-वंश को कृतार्थ किया है, जो महात्मा गाँधी के समान 'सत्याग्रह' में पूरी निष्ठा (आस्था) रखता है, वह अब्दुल गफ्फार खान सीमान्त गान्धी विजय को प्राप्त हो ।

यो भारतस्यैव विमुक्ति-हेतो,
कष्टान्यनेकानि मुदा विषेहे ।
कारा-निवास तु "खुदा-निवासं,
विज्ञाय तत्रैव वसंश्च रेमे ॥२॥

हिन्दी—जिसने भारत की ही स्वतन्त्रता के लिए प्रसन्न होकर अनेक कष्टों को सहन किया था, जेल-यात्रा को खुदा का निवास स्थान जानकर रहते हुए, वहीं आनन्द पूर्वक विश्राम किया था ।

विभाजनं भारतवर्ष भूमे',
मनाङ् न य. कामयते स्म धीरः ।
सम्मेलन मुस्लिम-हिन्दु-जात्यो',
प्राणान् पणीकृत्य च यश्चकास ॥३॥

हिन्दी—जिस धैर्यशाली ने भारत की भूमि का विभाजन तनिक भी नही चाहा था। हिन्दु और मुस्लिमों के संगठन की जिसने प्राणों की बाजी लगाकर (भी) कामना की थी।

स्वकीय-सिद्धान्त-सुरक्षणाय,
पाकस्य कारा सुचिरं सिषेवे।
अनेक कष्टैरपि सत्कृतो य,
नैवाचलत् मेरुरिव स्वभावात् ॥४॥

हिन्दी—जिसने अपने सिद्धान्त की रक्षा के लिये चिरकाल तक पाकिस्तान की जेल का सेवन किया था, अनेक कष्टों के द्वारा सताया जाने पर भी जो अपने दृढ स्वभाव से मरु पर्वत की तरह चलायमान नही हुआ था।

संस्थाप्य सस्था तु "खुदाई" नाम्नीं,
प्रावेशयत्–तत्र पठानवीरान्।
तेषां कुसंस्कारमयीं प्रवृत्ति,
तयाऽपनेतुं च चकाक्ष धीर ॥५॥

हिन्दी—"खुदाई खिदमतगार" नामक (कांग्रेस) की एक सस्था की स्थापना करके उसमें वीर पठानों को जिसने शामिल किया, उनकी 'खूख्वार' आदत को उस धैर्यशाली ने उपरोक्त सस्था द्वारा मिटाना चाहा था।

इमे 'पठानाः समरैकतानाः,
सुसभ्यतायाश्च पलायमाना।
असूययन्तो निजमातृभूम्यै,
राष्ट्रस्य भक्तिं न पुरा व्यजानन् ॥६॥

हिन्दी—और ये लडाकू पठान, सभ्यता से दूर भागते हुए, अपनी मातृभूमि की भक्ति से ईर्ष्या करते हुए पूर्वकाल मे देश-भक्ति की भावना को जानते ही नहीं थे।

यः क्रान्तिकारी पखतून-जाते,
मूंत्वा चुनेता विहितश्च तैस्तु ।
तेषां कुदोषानपनेतुकामः,
धीरः समुद्योगपरः प्रजातः ॥७॥

हिन्दी—जो धीर "पखतून" जाति का क्रान्तिकारी तथा उन्हीं के द्वारा नेता चुना जाकर उनके दोषों को दूर करने की इच्छा करता हुआ उद्योग करने में लग गया था ।

जनेषु जाल्मेषु वसंश्च योऽपि,
न क्षुद्रभावाभिमुखो बभूव ।
आचारपूतैश्चरितैः स्वकीयैः,
रशोधयत् क्षुद्रपठानवीरान् ॥८॥

हिन्दी—जालिम लोगों में रहता हुआ भी स्वयं नीच विचारों की ओर नहीं चला, किन्तु अपने सदाचार पवित्र आचरणों से जो उन नीच पठानों को भी शुद्ध करने में सफल हुआ ।

स्वराष्ट्र-भक्त्यङ्कुरमेव धीरः,
मनस्सु तेषामवपन्मनीषी ।
विघ्नैरनेकैरपि पड्यमानः,
नैवात्यजद् यत्नमपि स्वकीयम् ॥९॥

हिन्दी—इस विद्वान् धैर्यशाली ने उनके मनों में देश-भक्ति के बीज को अंकुरित किया था, अनेक विघ्नों के द्वारा सताया जाने पर भी अपने प्रयत्न का त्याग नहीं किया ।

शशाक सोढुं नहि दासतां यः,
परैः प्रयुक्तांश्च विनिन्द्यभावान् ।
आदर्श-सरक्षण-कारणाय,
न विव्यथे यस्य मनो वतीयः ॥१०॥

हिन्दी—जिसने पराधीनता तथा शत्रुओं के द्वारा किये गये दबावों को सहन नहीं किया। अपने आदर्श की रक्षा के लिये जिसका दृढ मन (कभी भी) व्याकुल नहीं हुआ।

राष्ट्रार्चनं धर्ममुवाच साधुः,
"खुदाइ" संस्था च जनस्य सेवाम् ।
पत्नीं सुतांश्चापि जहौ विवेकी,
स्वतन्त्रतायै किल भारतस्य ॥११॥

हिन्दी—उस फकीर ने राष्ट्र-पूजा को धर्म कहा है, और अपनी खुदाई "खिदमतगार" संस्था को जनता की सेवा कहा है। निश्चय ही उस विवेकशील ने अपनी पत्नी और पुत्रों को भी भारत की आजादी के लिये त्याग दिया।

उदारताया च वसन्ति यस्य,
मान्या रहीमादय एव धीराः ।
ये "मुस्लिमाः" सन्त इहैव भक्त्या,
समर्चयन् प्राक् किल हिन्दुदेवान् ॥१२॥

हिन्दी—जिसकी उदारता (फराखदिली) में रहीम रसखान जैसे (उदार मुसलमान हिन्दी कवि) निवास करते हैं, जो पूर्वोक्त (मुस्लिम हिन्दी कवि) मुसलमान होते हुए भी भारत में भक्ति पूर्वक निश्चय ही पूर्वकाल में अपने समय में हिन्दुओं के देवताओं की पूजा करते थे।

एषोऽप्युदारो नहि भेदभावं,
देवेष्वदेवेषु विलोकतेऽत्र ।
कुरान-वेदांश्च पुराणमन्यान्,
ग्रन्थानसौ पश्यति तुल्यदृष्ट्या ॥१३॥

हिन्दी—यह उदार चरित्र (सीमान्त गान्धी) भी देवताओं और फरिश्तों में कोई भेद-भाव नहीं समझता। कुरान को, वेदों को, पुराणों को तथा अन्य ग्रन्थों को, समान दृष्टि से देखता है।

यः कञ्चुकं खादी-पट्ट-प्रणीतम्,
आपादमेतर्हि धरन् विभाति ।
स्वकीय जाड्यं हिमवान् विहाय,
विचेतनश्चेतनतामिवाप्त ॥१४॥

हिन्दी—जो खादी वस्त्र-निर्मित पैरों तक लम्बे कुर्ते को इस समय पहिनता हुआ, ऐसा शोभायमान होता है, मानो जड हिमालय पर्वत अपनी जडता छोड़कर चेतन बना घूम रहा हो ।

स्मारं स्मारं विमल-विमलं ते यशश्चन्द्र-शुभ्रं,
दर्शं दर्शं सरल सरला लम्ब-लम्बा तनूं ते ।
ध्यायं ध्याय चरितमिह ते निर्मलं खानराज !
नामं नामं तव गुण गणान् को न हृष्टोऽद्य देशे ॥१५॥

हिन्दी—तेरे स्वच्छ और चाँद के समान शुभ्र चरित्र को बार-बार याद करके, तेरे—सीधे और लम्बे शरीर को बार-बार देखकर, हे खानों के पठानों के राजा ! तेरे निष्कलंक यश का बार-बार चिन्तन करके तेरे गुण-समूहों को बार-बार नमस्कार करके आज भारत देश में कौन प्रसन्न नहीं है ।

कारा कष्टान्यधिक समयं धीरवृत्या निषेव्य,
गान्ध्यादर्शं जन-सुखकरं नित्यमासेवमानम् ।
संप्राप्य त्वां वयमिहजना भारतीयाः प्रसन्नाः,
सीमान्तस्थ ! व्रज शुभपदं खान गफ्फार गान्धी ॥१६॥

हिन्दी—(पाकिस्तान) की जेल के कष्टों को अधिक समय तक धीरता से सहन करके, लोकहितकर गान्धी जी के आदर्श को नित्यप्रति सेवन करते हुए, (आज) आपको प्राप्त करके हम भारतवासी प्रसन्न हैं। हे सीमाप्रान्त के खान अब्दुल गफ्फार गान्धी ! तुम शुभ पदवी को प्राप्त करो ।

जयतु तव सुयात्रा भारतस्याद्य नेतः !
भ्रमणमिह तवेदं भ्रान्ति-विध्वंसकं स्यात् ।
छल-कपट-विरोधैर्दूषितो देश एषः,
व्रजतु च महिमानं ते सुधा-सिक्त-वाक्यैः ॥१७॥

हिन्दी—हे नेता ! आज तुम्हारी भारत-यात्रा सफल हो, तुम्हारा यह (स्थान-स्थान पर) भ्रमण (सबके) भ्रम को मिटावे, यह (भारत) देश छल-कपट और आपसी विरोधों से पराजित हो गया है, तुम्हारे अमृत से सींचे हुए वाक्यों (भाषणों) से यह देश महिमा को प्राप्त करे।



## १६ रफी अहमद किदवयी

पुण्यश्लोकः किल "किदवयो" राष्ट्रभव्याय जातः,
तद् व्यक्तित्वं विमल-विमलं सर्वलोकातिशायि।
उच्चादर्शादचल-सदृशो नाचलद् धैर्यशाली,
कीर्तीरम्या धवल-धवला नास्य मालिन्यमाप्ता ॥१॥

हिन्दी—पवित्र नाम वाला वह 'किदवयी" राष्ट्र के कल्याण के लिये उत्पन्न हुआ था, सभी लोगो की अपेक्षा उसका उज्ज्वल व्यक्तित्व था, वह धैर्यवान् (कभी भी) अपने ऊँचे आदर्शों से पर्वत की भांति विचलित नही हुआ था, इसकी अत्यन्त स्वच्छ कीर्ति कभी भी कलुषित नही हुई।

सन्नेतृत्वे सकल जनता न क्षुधार्ताऽऽप तापम्,
अन्नस्यार्थे विकलमनसा नाभ्रमत् सा मुधैव।
अन्नप्रश्नो गहन-गहनः शीघ्रमापात् समाप्ति,
"सन्नेतारो विमलमतयो नावसीदन्ति कृत्ये ॥२॥

हिन्दी—उसके नेतृत्व मे भारतीय जनता भूख से व्याकुल होकर सन्ताप को प्राप्त नही कर सकी। वह जनता अन्न के लिये व्याकुल मन से व्यर्थ (इधर-उधर) नही घूमी। अन्न के अभाव की गम्भीर समस्या का समाधान शीघ्र हो गया था, स्वच्छ बुद्धि वाले अच्छे नेता (अपने) (कर्तव्य) कर्मों मे (कभी) नहीं रिघड़ते।

न्यूनत्वमन्नस्य भृशं तदाऽपि,
यथाऽस्य देशे समभूत्तथैव।
कृता परं तेन तथा व्यवस्था,
यथाऽन्न-चिन्तां न चकार कोऽपि ॥३॥

हिन्दी—उस किदवयी के समय में भी अन्न की कमी ऐसे ही थी, जैसी अभी कुछ वर्ष पूर्व थी, फिर भी उसने अन्न विभाजन की ऐसी व्यवस्था की थी, कि जिससे कोई भी अन्न की चिन्ता का धारण किये हुए नहीं था।

खाद्यस्य मन्त्रित्वमसौ गृहीत्वा,
निष्पक्षभावेन च वर्तमानः।
अन्न-प्रदानेन सुखं प्रजानां,
क्षुधा पिशाचीं शमयाम्बभूव ॥४॥

हिन्दी—उसने खाद्य-मन्त्री के पद का ग्रहण करके, और पक्षपात रहित होते हुए, अन्न के ठीक-ठीक विभाजन द्वारा प्रजा को सुख का करते हुए (जनता) की भूख रूपी राक्षसी को शान्त किया।

क्षुधा जनानां सकलाङ्गतापनी,
न यावदेषा प्रशमं प्रयास्यति।
कदापि तावज्जनता न भारते,
सुखेन शान्त्या सहिता भविष्यति ॥५॥

हिन्दी—भूख जनता के अंग प्रत्यंग को तपाने वाली है, जब तक यह शान्त नहीं होगी, तब तक भारतवर्ष में जनता कभी भी सुख से और शान्ति से नहीं रहेगी।

नान्नस्य कष्टमनुभूतमिह प्रजाभिः,
सर्वाऽपि सौख्य पदवीं जनता प्रपेदे।
लेभे यशः 'किदवयी" न धनं प्रजाभ्यः,
"कीर्ति परां खलु सतां श्रियमाहुरार्याः" ॥६॥

हिन्दी—(उसके मन्त्रित्व-काल में) प्रजा ने कभी भी अन्न के कष्ट का अनुभव नहीं किया। सभी जनता सुख प्राप्त करती रही। "किदवयी" ने जनता से धन रिश्वत प्राप्त न करके केवल यश प्राप्त किया। निश्चय से सज्जनों ने महापुरुषों की विस्तृत कीर्ति को सबसे बड़ी लक्ष्मी माना है।

भूत्या विभूत्यां च समस्वभाव,
सोऽकिञ्चनोऽपीश्वरता दधानः।
न्यायान्न मन्त्रित्व पदेऽपि तिष्ठन्,
समर्जयन्नापि गृहं न वित्तम् ॥७॥

हिन्दी—ऐश्वर्य और अनैश्वर्य में समान स्वभाव धारण किये हुए वह धन हीन होते हुए भी न्याय मन्त्री के पद को धारण करता हुआ (ईमानदारी के कारण) न अपना घर बना सका न धन ही जोड़ सका।

अमुत्र चात्रास्य पवित्रकीर्ति,
र्मुदा सदा स्थास्यति शुद्धवर्णा।
यशोधन तं जनता समस्ता,—
ऽप्यपूजयद् दैवतनिर्विशेषम् ॥८॥

हिन्दी—किन्तु इसकी विशद कीर्ति इस लोक और परलोक में सदैव प्रसन्नता से स्थिर रहेगी। सारी जनता ने भी उस यशोधन को देवता के समान मानकर पूजा की थी।

शील चिन्हं महत्त्वस्य न जातिर्न च जीविका।
न्याय निष्ठाऽथ सौजन्यं यस्मिन् धन्य स वै पुमान् ॥९॥

हिन्दी—बड़प्पन का चिह्न चरित्र है न जाति बिरादरी है और न आजी विका है। जिसमें न्यायप्रियता और सज्जनता है निश्चय से वही मनुष्य महा पुरुष है।

नासौ "कौदवयी" स्पृष्टः स्वप्नेऽपि धन लिप्सया।
मृत्यु कालेऽपि तत्पत्न्या पार्श्वे नासीत् कपर्दिका ॥१०॥

हिन्दी—इस किदवाई को स्वप्न में भी धन की तृष्णा ने नहीं छुई था उसकी पत्नी के पास मृत्यु के समय में कौड़ी भी नहीं थी।

